यैवाशेषजगच्छिरोमणिभुवां धाम्नामभूदास्पदं तस्या एव दिशो मलीमसरुचि*प्रायं तमस्तायते।
आपाण्डु प्रथमं ततः सुरनदीसंभेदरेखानिभं पश्चादातसपुष्पकान्ति तदनु श्रीकण्ठकण्ठद्युति ॥४७५॥
रविरहनि रजन्यामिन्दुरेष प्रतापी तदपि न तिमिराणां संततेर्मूलनाशः।
अनियतगतिसर्गे वैरिवर्गे प्रयुक्तं किमिव भवतु पुंसस्तुङ्गधाम्नोऽपि धाम ॥४७६॥

इति चेतःप्रसत्तिकारणानां चारणानां वचनान्याकर्णयति, वारुणीमुखमण्डनरागाधिष्ठिते प्रतिष्ठिते चाहनि,

विद्विष्टदृष्टिहरणं लवणं कृशानौ नीराज्य ×राज्यविकट स्फुटताद्‌पास्तम्।
राजंस्तवावतरणाभयणं च भक्तं प्रीणातु पुण्यजनमध्वनि बद्धपूजम् ॥४७७॥
नीराजनार्चनविधौ विधिवत्प्रयुक्ता दीपावली सकलमङ्गलहेतुभूता।
नक्षत्रपङ्क्तिरिव मेरुमहीधरस्य पर्यन्तवृत्तिरुदयाय तवेयमस्तु ॥४७८॥
श्रीः श्रेयांसि सरस्वती सुखकथाः स्वर्गौकसः स्वःश्रियं नागा नागबलं ग्रहा +ग्रहगुणं रत्नानि रत्नाकराः।
ये चान्येऽपि समस्तमङ्गलविधौ देवाः सतां संमतास्ते सर्वेऽपि दिशन्तु भूप भवतः संध्यास्ववन्ध्याः क्रियाः ॥४७९॥

---

प्रसङ्ग—हे मारिदत्त महाराज ! पुनः क्या होनेपर 'कविकुरङ्गकण्ठीरव' नाम के मित्र ने उक्त श्लोक पढ़े ? जब मैं हृदय को प्रमुदित करनेवाले चारणों के निम्नप्रकार गीत श्रवण कर रहा था—

जो पूर्वदिशा समस्त लोक-प्रकाशक श्रीसूर्य से उत्पन्न हुए प्रकाशों का स्थान थी, उसी तेजस्विनी दिशा में अब मलिनकान्ति सरीखा ऐसा अन्धकार विस्तृत होरहा है, जो कि पूर्व में ईषत्पाण्डु ( धूसर—कुछ उज्वल ) था। तत्पश्चात् जो गंगा के सिन्धु-संगम ( जहाँ एक नदी दूसरी से मिलती है ) से उत्पन्न हुई कुछ मलिनता-सरीखा ( कुछ नीलवर्ण-युक्त ) था। उसके बाद जो अतसी ( अलसी ) पुष्प-सा नीलकान्तिवाला था और तत्पश्चात् जो श्रीमहादेव के कण्ठ-सरीखा विशेष श्याम था[1] ॥ ४७५ ॥ हे राजन् ! यद्यपि दिन में यह प्रत्यक्ष दिखाई देनेवाला प्रतापी ( भयजनक ) सूर्य विद्यमान है और रात्रि में प्रतापी ( कान्तिमान् ) चन्द्र वर्तमान होता है तथापि अन्धकार-समूह का मूलोच्छेद नहीं होता, क्योंकि अनिश्चित प्रवृत्ति करनेवाले शत्रु-समूह द्वारा आरोपित किये हुए धाम ( तेज या प्रभाव ) के सामने उन्नत तेजस्वी पुरुष का आरोपित किया हुआ तेज कैसा होता है ? अर्थात्—उसकी कोई गिनती नहीं है[2] ॥४७६॥ सुभाषित-श्रवण—उन्नत, विस्तीर्ण अथवा मनोहर राज्यशाली हे राजन् ! शत्रुओं का दृष्टिदोष-नाशक यह लवण, जो कि आपकी आरती उतार कर अग्नि में क्षेपण किया गया है. तड़तड़ शब्द करे और हे राजन् ! आपके ऊपर उतारा हुआ यह भात-पिण्ड, जिसकी मार्ग में पूजा आरोपित की गई है, राक्षसों को सन्तुष्ट करे[3] ॥४७७॥ हे राजन् ! आरती उतारने की विधि में यह प्रत्यक्षीभूत दीपकश्रेणी, जो कि शास्त्रानुसार की हुई समस्त मङ्गल ( कल्याण ) उत्पन्न करने में कारण है, सुमेरु पर्वत के प्रान्तभाग पर स्थित हुई नक्षत्रश्रेणी-सरीखी आपके प्रान्तभाग पर स्थित हुई आपके राज्य की उन्नति-निमित्त होवे[4] ॥ ४७८ ॥ हे राजन् ! आपके वे सभी देवता, जो कि समस्त कल्याण-विधान में विद्वज्जनों द्वारा माने गए हैं और इनके सिवाय दूसरे देवता ( ऋषभदेव-आदि तीर्थंकर परमदेव ) भी समस्त सन्ध्याओं में सफल आचरणों का उपदेश करें। उदाहरणार्थ—श्री ( लक्ष्मी ) देवी कल्याणों का उपदेश करती हुई सरस्वती ( वाणी देवता ) सुख-कथाएँ ( धर्म, अर्थ व काम-पुरुषार्थों का कथन ) कहे। इसीप्रकार स्वर्गवासी देव स्वर्गश्री का उपदेश देते हुए नागदेवता ( शेषनाग ) नागों ( हाथियों ) जैसी अथवा

---

*'प्रायस्तमस्तायते' क०। ×'राज्यविकटं' क०। +'ग्रहबलं' क०।

१. उपमालंकार। २. आक्षेपालंकार। ३. समुच्चयालंकार। ४. अन्ययोपमालंकार।

इत्याकर्णयति विनिवर्तितापराह्नसंध्यावन्दने चन्द्रालोकनकुतूहलितलोचने मयि सति, प्रविश्य कविकुरङ्गकण्ठीरवनामा सहाध्यायी चन्द्रोदयवर्णनानीमानि वृत्तान्यधिजगौ—

आहुर्नेत्रोत्थमत्रेः सुतममृतनिधेर्यं हरेर्नर्मबन्धुं मित्रं पुष्पायुधस्य त्रिपुरविजयिनो मौलिभूषाविधानम् ।
वृत्तिक्षेत्रं सुराणां यदुकुलतिलकं बान्धवं कैरवाणां स प्रीतिं वस्तनोतु द्विजरजनिपतिश्चन्द्रमाः सर्वकालम् ॥४८०॥
उदयशिखरे शेफालीनां प्रसूनचयच्छविर्गगनसरसि छायां बिभ्रद्बिसाङ्कुरशालिनीम् ।
†सुरपतिवधूहासोल्लासच्छविश्रयदाकृतिः प्रथमसमये चन्द्रोद्योतस्तवास्तु मुदे सदा ॥४८१॥
उत्कल्लोलो जलधिरजडं ‡नीरनीरेजमेतन्मारः स्फारः प्रमदहृदयोदारचाराश्चकोराः ।
सौधोत्सङ्गाः सपदि विहितक्षीरपूराभिषङ्गा यस्योल्लासे स जयति जनानन्दनश्चन्द्र एषः ॥४८२॥

---

अपनी जैसी शक्ति कहें और सूर्य व चन्द्र-आदि ग्रह देवता ग्रहों ( सूर्य-आदि नवग्रहों ) के गुण निरूपण करें। [ उदाहरणार्थ—सूर्यग्रह का गुण प्रताप, चन्द्र का सौम्य, मङ्गलग्रह का गुण पृथिवी-क्षोभ, बुध का बुद्धिगुण, बृहस्पति का विद्वत्ता गुण, शुक्र का नीति गुण, शनि की शत्रु के ऊपर क्रूरदृष्टि, राहु का एकपादपीडन, केतु का शत्रु का उद्वासन ( घात )। ] इसीप्रकार समुद्र पांच प्रकार के रत्नों का उपदेश करे[1] ॥ ४७९ ॥

अब 'कविकुरङ्गकण्ठीरव' नामके मित्र द्वारा पढ़े हुए चन्द्रोदय-वर्णन करनेवाले श्लोकों का निरूपण किया जाता है—

हे राजन् ! वह जगत्प्रसिद्ध ब्राह्मणों का और रात्रि का पति ऐसा चन्द्रमा सदैव आप लोगों का हर्ष विस्तारित करे, जिसे विद्वान् लोग अत्रिऋषि ( हारीत-गुरु ) के नेत्र से उत्पन्न हुआ, क्षीरसागर का पुत्र, श्रीनारायण का नर्मबन्धु ( साला ) व कामदेव का मित्र और श्रीमहादेव के मस्तक का आभरण करनेवाला व देवताओं की जीविका का खेत कहते हैं [ क्योंकि देवता लोग अमृत पीनेवाले होते हैं ] एवं जिसे यदुवंशी राजाओं के वंश का तिलक ( विशेषता उत्पन्न करनेवाला ) कहते हैं, [ क्योंकि यादव बुध-कुल में उत्पन्न हुए हैं और चन्द्र बुधकुल का पिता है ]। इसीप्रकार विद्वान् लोग जिसे 'कुमुद-बन्धु' कहते हैं, क्योंकि चन्द्र द्वारा कुमुद विकसित होते हैं[2] ॥ ४८० ॥ हे राजन् ! ऐसा चन्द्रोद्योत ( प्रकाश ) सदा आपके हर्ष-निमित्त होवे, जो उत्पत्तिकाल में उदयाचल की शिखर पर स्थित हुआ निर्गुण्डियों के पुष्प-समूह सरीखा शोभायमान होरहा है और जो आकाशरूप तालाब में कमलिनी-कन्दाङ्कुरों में शोभायमान होनेवाली कान्ति-सी कान्तिधारक है एवं जिसकी आकृति इन्द्राणी महादेवी-आदि की हास्योत्पत्ति-शोभा धारण करनेवाली है[3] ॥ ४८१ ॥ हे राजन् ! वह जगत्प्रसिद्ध प्रत्यक्षप्रतीत व प्राणियों को प्रमुदित करनेवाला ऐसा चन्द्र जयशाली हो अथवा सर्वोत्कृष्टरूप से वर्तमान हो, जिसके उदित होने पर समुद्र ऊँचे उछलती हुई तरङ्गों से व्याप्त होता है, नीरनीरेज (जल-स्थित कुमुद—चन्द्रविकासी कमल) अजड ( विकसित होनेवाला अथवा 'डलयोरभेदः' इस नियम से ईषज्जलशाली ) होजाता है व कामदेव वृद्धिंगत या उद्दीपित होजाता है एवं [ चन्द्रिका पान करनेवाले ] चकोरपक्षी उल्लासित चित्त के कारण मनोहर वृत्तिवाले होजाते हैं तथा राजमहलों के उपरितन भाग शीघ्र ही दुग्ध-प्रवाह का संगम किये हुए-जैसे होजाते हैं[4] ॥ ४८२ ॥

---

†अयं शुद्धपाठोऽस्माभिः संशोधितः परिवर्तितश्च, मु० प्रतौ तु 'सुरपतिवधूहासोल्लासश्रियं श्रयदाकृतिः' पाठः परन्तु लुग्विधानवचनानुपलम्भात्—सम्पादकः । ‡'नीलनीरेजनेत' ग० ।

1. समुच्चयालंकार । 2. रूपक व दीपकालंकार । 3. उपमालङ्कार । 4. दीपकालङ्कार ।

हारैस्तारोत्तरलरुचिभिर्दुग्धमुग्धैः कटाक्षैर्हासोल्लासप्रभिभिरधरैः कैरवांसैर्वतंसैः।
यस्य स्त्रीणां स्तनतटभरैश्चन्दनस्यन्दसारैर्योतः सान्द्रीभवति स विधुर्वस्तनोतु प्रियाणि ॥४८३॥

हरति स्मितं प्रियाणामपाङ्गकान्ति विलुम्पति नितान्तम्। अधिकरुचिः स्तनयुगले तथापि चन्द्रो मुदे जगतः॥४८४॥

वृद्धिर्वार्धेर्विजयसमयः पुष्पकोदण्डपाणेः क्रीडानीडं रतिरसविधेः प्राणितं पञ्चमस्य।
स्त्रीणां लीलावगमनिगमः कामिनां केलिहेतुः स्रोतःसूतिर्निजमणिभुवां देव चन्द्रोदयोऽयम् ॥४८५॥

नेत्रैः कज्जलपांसुलैः कुवलयैः कर्णावतंसोदयैः कस्तूरीतिलकैः कपोलफलकैर्लोलालकैर्भालकैः।
स्त्रीणां नीलमणि ii प्रकाशवशगैर्वक्षोजवक्त्रैस्तमश्चन्द्रोद्योतभयेन विद्रुतमिदं दत्तावकाशीकृतम् ॥४८६॥

चरणनखमयूखैरङ्कुरस्थामवस्थां हसितकिरणजालैः पल्लवोल्लासरम्याम्।
प्रसवसमययोग्यामङ्गनानामपाङ्गैरजनिकरतरुश्रीर्नीयते प्राप्तभूमिः ॥४८७॥

---

हे राजन्! वह जगत्प्रसिद्ध ऐसा चन्द्र आप लोगों के प्रिय (पुण्यकर्म या मनोरथ-सिद्धियाँ) विस्तृत करे, जिसकी कान्ति निर्मल व अत्यन्त प्रकाशमान स्त्रियों के उज्वल हारों से, दूधसरीखे मनोहर (उज्वल) कामिनी-कटाक्षों से, हास्योत्पत्ति का आश्रय करनेवाले रमणी-ओष्ठों से तथा श्वेतकमल-समूह से निर्मित हुए रमणियों के [उज्वल] कर्णपूरों से एवं चन्दन-क्षरण से मनोहर युवतियों के स्तनतट सम्बन्धी अतिशयों से वृद्धिंगत होरही है[1] ॥४८३॥ हे राजन्! यद्यपि चन्द्र स्त्रियों के हास्य का विशेषरूप से अपहरण करता है (उनके हास्य सरीखा उज्वल है) और प्रियाओं के नेत्र-प्रान्तभागों अथवा कटाक्षों की शुभ्रकान्ति विशेषरूप से लुप्त करता है। अर्थात्—इसकी कान्ति कामिनी-कटाक्षों की कान्ति-सरीखी शुभ्र है एवं स्त्रियों के कुचों (स्तनों) के युगलों से भी अधिक कान्तिशाली है तथापि लोक को प्रमुदित करता है[2] ॥ ४८४ ॥ हे देव! प्रत्यक्ष प्रतीत यह चन्द्रोदय समुद्र को वृद्धिंगत करनेवाला, कामदेव की विजयश्री का अवसर और रतिरस का निवास स्थान है। इसीप्रकार यह षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत, और निषाद इन वीणा के सप्तस्वरों में से पञ्चम स्वर का प्राण (जीवितप्राय) होता हुआ स्त्रियों की विदग्ध चेष्टाओं (शृङ्गारमय चेष्टाओं) के ज्ञान का शास्त्र है। अर्थात्—इसके उदय होने पर ही स्त्रियों की विदग्ध चेष्टाओं का परिज्ञान होता है एवं यह कामी पुरुषों की कामक्रीड़ा में निमित्त होता हुआ चन्द्रकान्तमणिमयी पृथिवियों की प्रवाहोत्पत्ति है। अर्थात्—इसके उदय होने से चन्द्रकान्तमणि-भूमियों से जल-प्रवाह प्रवाहित होता है[3] ॥ ४८५ ॥

हे राजन्! चन्द्रसंबंधी प्रकाश के भय से भागा हुआ यह अन्धकार अञ्जन-मलिन कामिनी-नेत्रों द्वारा, उनके कर्णपूरों (कानों के आभूषणों) में उदय होनेवाले नीलकमलों द्वारा, कस्तूरी की पत्त्ररचना-युक्त स्त्रियों के गालपट्टकों द्वारा, चञ्चल केशोंवाले स्त्रियों के ललाटपट्टकों द्वारा एवं नीलमणियों की कान्ति सरीखे श्याम कान्तिशाली कामिनियों के स्तनचूचकों द्वारा अवकाश दिया गया है (शरणागत होने के कारण सुरक्षित किया गया है)[3] ॥४८६॥ हे राजन्! इस चन्द्ररूपी वृक्ष की लक्ष्मी को, जिसने भूमि प्राप्त की है (क्योंकि बिना भूमि के वृक्ष उत्पन्न नहीं होता), स्त्रियों की चरण-नख-किरणें अङ्कुर संबंधी दशा में प्राप्त कर रही हैं और स्त्रियों की हास्य-किरण-श्रेणी उसे प्रवालोत्पत्ति से मनोहर अवस्था में लारही हैं एवं कामिनियों के शुभ्र कटाक्ष उसे पुष्प-समयोचित अवस्था में प्राप्त कर रहे हैं[4] ॥४८७॥

---

ii 'प्रकाशमुभगैः' क०।

१. समुच्चयालङ्कार। १. उपमालंकार। २. रूपकालंकार। ३. हेतु-अलंकार। ४. रूपकालंकार।

यस्योदयेषु माद्यति सरित्पतिर्नीरसो जडप्रकृतिः । Sसरसधियः स्मरगुरवस्तत्र कथं सुकृतिनो न माद्यन्ति ॥४८८॥
सर इव विलीननीलिकमम्बरमाभाति तरुणशशिकिरणम् । नीरन्ध्ररोध्रधूलीविधूसरं दृश्यते च दिक्चक्रम् ॥४८९॥
अभिनवयवाङ्कुरा इव कान्तानां कुन्तलेषु शशिकिरणाः । कर्पूरपरागरुचो भवन्ति च स्तनतटेषु विलुठन्तः ॥४९०॥
कदाचित्—शुष्कं कुन्तलकुड्मलैर्मुकुलितं कर्णावतंसोत्पलैः कीर्णं केलिजलेरुहैर्विगलितं गण्डस्थलीचन्दनैः ।
तत्तत्पल्लवपेशलैश्च शयनैराम्लानमामूलतस्तन्व्यास्त्वद्विरहेण सांप्रतमियं आतर्दशा वर्तते ॥४९१॥
कण्ठे मौक्तिकदामभिः प्रदलितं दीनं करे कन्दलैर्वक्षोजैः क्वथितं मृणालवलयैः क्लिष्टं कपोले दलैः ।
अभ्यर्थिकं कथयामि यत्परिजनैर्याश्चन्दनानां छटाः कीर्यन्ते त्वरयैव ताः प्रदधते शोषं तदङ्गोष्मणा ॥४९२॥
तवागसास्याः सुतनोरवस्था किमुच्यतामेकमिदं तु वच्मि ।
श्वासोष्मणा बाष्पपयःप्रवाहः प्राप्नोति नैवाधरचुम्बनानि ॥४९३॥

हे राजन् ! जिस चन्द्रोदय में जब नीरस (रसहीन अथवा खारा) और जडप्रकृति (जडस्वभाववाला अथवा जल से भरा हुआ) समुद्र उद्वेलित ( ज्वारभाटा-सहित—वृद्धिंगत ) होजाता है तब उस अवसर पर पुण्यवान् पुरुष, जो कि सरस ( अनुराग-पूर्ण ) बुद्धिशाली और कामदेव से महान् हैं, किसप्रकार उद्वेलित—हर्षित—नहीं होते ? अपितु अवश्य होते हैं[1] ॥४८८॥ हे राजन् ! तरुण चन्द्र-किरणोंवाला आकाश शैवाल-शून्य सरोवर-सरीखा और दिशा-समूह सघन लोध्रपुष्प-परागों से विशेष धूसरित हुआ जैसा ( उज्वल ) दृष्टिगोचर होरहा है[2] ॥४८९॥ हे राजन् ! चन्द्र-किरणें कामिनी-केशों पर विलुण्ठन ( लोट-पोट ) करती हुई नवीन यवाङ्कुरों सरीखी दृष्टिगोचर होरही हैं और कामिनियों के स्तनतटों पर विलुण्ठन करतीं हुई कर्पूर-धूलि-सरीखी कान्तियुक्त होरहीं हैं[3] ॥४९०॥

प्रसङ्गानुवाद—किसी अवसर पर मैंने, जिसने विरहिणी सुन्दरियों की अवस्था-निरूपण करने में चतुर व अवसर-योग्य निम्नप्रकार सुभाषित श्लोक-भाषण में प्रवीण पुरुषों द्वारा प्यारी स्त्रियों की अपराधविधि ( दोषविधान ) का संभालन ( निश्चय ) किया था, रतिविलास की अत्यन्त उत्कण्ठा से श्रान्त हुई मृगनयनी स्त्रियों के ऐसे कामज्वर की, जो कि लङ्घन-व्यापार से शून्य और औषधि-रहित सुखास्वादमात्र की कथा-युक्त था, ऐसे अनिर्वचनीय ( कहने के लिए अशक्य ) व्यापार द्वारा, जिसमें रोगीजन के मन द्वारा चिकित्सा-सुख जान लिया गया था, वारम्वार चिकित्सा की।

विरहिणी स्त्रियों की अवस्था-निरूपक सुभाषित श्लोक—हे राजन् ! आपके विरह से उस कृशोदरी प्रिया की इस समय यह प्रत्यक्ष प्रतीत होनेवाली दशा है—उसके केशकलाप-स्थित कुड्मल ( कुछ खिले हुए पुष्प ) मलिन होगये हैं। कर्णपूर ( कानों के आभूषण ) किये हुए कुमुद पुष्प अविकसित हुए हैं। हे राजन् ! क्रीड़ाकमल विक्षिप्त हुए हैं और उसकी गालस्थली पर लिम्पन किये हुए चन्दनरस प्रस्वेद-बिन्दुओं द्वारा प्रक्षालित किये गए हैं एवं उन-उन प्रसिद्ध पल्लवों से मनोहर शय्याएँ समूल शुष्क होगई हैं[4] ॥ ४९१ ॥ हे राजन् ! उसके गले पर धारण की हुई मोतियों की मालाएँ चूर्णित होगई हैं—टूट गई हैं। हस्त पर स्थित हुए नवीन अङ्कुर म्लान होगए हैं। कुचकलशों की उष्णता से पद्मिनी-कन्दसमूहों का काढ़ा होगया है—अत्यधिक उष्ण होगए हैं। गालों पर स्थित पत्र संतप्त होगए हैं और हे मित्र ! आपको अधिक क्या कहूँ, जो चन्दनरस-धाराएँ उसके शरीर पर कुटुम्बीजनों द्वारा विक्षेपण की जाती हैं, वे उसकी शरीर-ऊष्मा से शीघ्र ही शुष्क होजाती हैं[5] ॥ ४९२ ॥ हे मित्र ! आपके अपराध के कारण सुन्दर शरीर-शालिनी इस प्रिया की दुःखदशा क्या कही जावे ?

S'सरसाः सुधियः पुरुषास्तत्र कथं नैव माद्यन्ति' क० । १. श्लेष व आक्षेपालंकार । २. उपमालंकार । ३. उपमालंकार । ४. समुच्चयालंकार । ५. समुच्चयालंकार ।

उद्वेल्लभुजमूलमङ्गुलिकुलव्यस्यस्तहस्तद्वयं लीलोल्लासितलोचनं विचलितभ्रूविभ्रमत्कुन्तलम् ।
साचिप्राञ्चिमुखं स्तनोन्नतिवशाद्व्यस्यद्वलीमण्डलं किंचित्स्फारनितम्बमङ्गवलितं साकूतमेणीदृशः ॥४९४॥
तस्याः स्मरज्वरभरात्त्वयि पान्थ दूरे किंचिन्न वस्तु रुचिमेति यतः सखीभिः ।
बिम्बाधरे हृतमपैति मृणालनालं हस्ते च शुष्यति कृतं नलिनीप्रवालम् ॥४९५॥
त्वत्प्रस्थितिक्षतरतेः पथिक प्रियायाः प्रम्लानपल्लवदशो दशनच्छदोऽभूत् ।
आपाकपाण्डुरदलोत्तरतः कपोलः शुष्यत्सरःप्रतिनिभं नयनद्वयं च ॥४९६॥
ग्रीष्मस्थलानिलमितं श्वसितं नितान्तमुद्यानसारिणिसम*स्रुतिरश्रुपूरः ।
आनर्तितस्तनतटास्तव कान्त कोपात्कण्ठे च मारुतलवाः सरवाः प्रियायाः ॥४९७॥
भ्रातस्त्वद्विरहेण संज्वरभरादस्याः सरःसंगमे पाथःक्वाथविधेर्यदद्भुतमभूदेतत्तदाकर्ण्यताम् ।
उड्डीनं मुहुरण्डजैस्तिमिकुलैस्तीरे स्थितं दूरतः शीर्णं शैवलिमञ्जरीभिरभितः क्षीणं क्षणाच्चाम्बुजैः ॥४९८॥
तव सुभग वियोगात्पञ्चषैरप्यहोभिर्मनसिजशरदीर्घाः श्वासधाराः सुदत्याः ।
स्मरविजयपताकास्पर्धिनी वक्त्रकान्तिस्तनुरतनुधनुर्ज्यातानवं चातनोति ॥४९९॥

तथापि मैं एक प्रत्यक्ष अद्वितीय दुःख कहता हूँ—इसकी श्वास-ऊष्मा के कारण अश्रुजलपूर बीच में ही शुष्क होजाने के कारण इसके ओष्ठ-चुम्बन प्राप्त नहीं कर पाता[1] ॥ ४९३ ॥ हे मित्र ! आपकी मृगनयनी प्रिया का कोई ऐसा अनिर्वचनीय ( कहने के लिए अशक्य ) व साभिप्राय ( मानसिक अभिप्राय सूचक ) स्वरूप है, जिसमें भुजा-मूलभाग ( स्तन-युगल ) कम्पित होरहा है और दोनों हस्त अङ्गुलि-समूह द्वारा परस्पर-सन्धि ( मिलान ) को प्राप्त हुए हैं। जिसमें शृङ्गारपूर्ण चेष्टा द्वारा दोनों नेत्र उल्लासित किये गए हैं और केश विचलित ( सिर के सामने आए हुए पश्चात् पीछे किये गए ) होते हुए दोनों भ्रुकुटियों पर नानाप्रकार से संचरणशील हुए वर्तमान हैं। जिसमें मुख तिरछा गमनशील होरहा है एवं स्तनों की ऊँचाई-वश उदर-रेखा-श्रेणी विघट रही है। जिसमें नितम्ब विस्तृत होरहे हैं एवं शारीरिक अवयव संकुचित होरहे हैं[2] ॥ ४९४ ॥ हे राजन् ! आपके दूरवर्ती होने पर कामज्वर के अतिशय-वश आपकी प्रिया को कोई वस्तु नहीं रुचती। उदाहरणार्थ—सखियों द्वारा उसके बिम्बफल-सरीखे ओठों पर स्थापित किया हुआ कमलडँठल दूर होजाता है, क्योंकि उसे वह फैंक देती है और हस्त पर धारण किया हुआ कमलिनी-पल्लव उसकी ऊष्मा-वश शुष्क होजाता है[3] ॥ ४९५ ॥ हे पथिक ! आपके प्रवास से नष्ट रुचिवाली आपकी प्रिया का ओष्ठ शुष्क प्रवाल-सदृश व गालस्थली पके हुए पत्र-सरीखी ( शुष्क ) एवं दोनों नेत्र शुष्क सरोवर-सरीखे [ कान्तिहीन ] होगए हैं[4] ॥ ४९६ ॥ हे राजन् ! आपकी प्रिया का श्वास ग्रीष्मऋतु संबन्धी ग्रीष्मस्थल ( मरुस्थल ) की वायु-सरीखा उष्ण होगया है। हे रूप में कामदेव ! आपकी प्रिया का अत्यन्त अश्रुपूर उद्यान सींचनेवाली कृत्रिम नदी के प्रवाह-सरीखा होगया है। हे कान्त ! आपकी प्रिया के कोप-वश वायु-अंश कण्ठ में शब्दजनक व स्तन-प्रदेश कम्पित करनेवाले हुए हैं[5] ॥४९७॥ हे मित्र ! आपकी प्रिया में इतना सन्ताप-अतिशय है जिसके फलस्वरूप जब इसने स्नान-हेतु तालाब में डुबकी लगाई तब जल का विशेष पाकविधान होने से जो आश्चर्यजनक घटना हुई, उसे श्रवण कीजिए—पक्षी वारम्वार उड़ गए। मछली-समूह दूर किनारे पर स्थित होगया। शैवाल-मञ्जरियाँ चारों ओर से शतखण्ड ( सैकड़ों टुकड़ोंवाली ) होगईं और कमल क्षणभर में म्लान होगए[6] ॥४९८॥ हे प्रियदर्शन ! आपके विरह से आपकी प्रिया की

*अयं पाठोऽस्माभिः संशोधितः परिवर्तितश्च, मु० प्रतौ तु 'श्रुति' पाठः परन्त्वत्र पाठेऽर्थसङ्गतिर्न घटते—सम्पादकः

१. हेतु-अलंकार। २. समुच्चयालंकार। ३. समुच्चयालङ्कार। ४. उपमा, दीपक व समुच्चयालङ्कार। ५. उपमा व समुच्चयालंकार। ६. अतिशय व समुच्चयालंकार।

नाभीह्रदः स्खलति बाष्पसमागमेऽस्याः प्रायो वलित्रयमिदं द्रुतदन्तरालम्।
आवृत्तिवेपथुभरेण मुहुर्मुहुः स्यात्तुत्तारहारतरलं स्तनमण्डलं च ॥५००॥
धन्यस्त्वं नयनाम्बुपूर विरहव्याजाद्बहिर्यन्मुहुः प्रादुर्भूय विलासिनीषु लभसे संभोगकेलिक्रमम्।
नेत्रे कज्जलितः कपोलफलके चित्रः सरागोऽधरे वक्षोजे *कृतसंगमस्त्रिवलिषु×श्लिष्टश्च नाभिं व्रजन् ॥५०१॥
नीलोत्पलं निपतदम्बुलवाम्बुदश्रि नीहारधूसरदलद्युति चन्द्रबिम्बम्।
बिम्बीफलं च सुभगास्तव त्रिप्रियेण विद्राणविद्रुमलतानवपल्लवाभम् ॥५०२॥
क्वेदं कार्श्यं क्व च मनसिजः स्फारबाणप्रहारः क्वायं तापः क्व च निरवधिर्बाष्पपूरप्रचारः।
क्वैषा मूर्च्छा क्व च कुचपटप्रेङ्खणश्वासकल्पः क्वासौ लज्जा क्व च मृगदृशश्चित्रमेष प्रजल्पः ॥५०३॥
बन्धुप्रार्थनतस्त्वयि +स्मृतिनिशावेशात्तया मुग्धया दत्तश्चक्षुषि यावकः कृतमिदं बिम्बाधरे कज्जलम्।
कण्ठे काञ्चिगुणोऽर्पितः परिहितो हारो नितम्बस्थले केयूरं चरणे धृतं विरचितं हस्ते च हिञ्जीरकम् ॥५०४॥

श्वास-संततियाँ पाँच अथवा छह दिनों में ही काम-बाण-सरीखी विस्तृत होगईं और उसकी मुख-कान्ति उक्त दिनों में ही कामदेव की विजयपताका से स्पर्धा करनेवाली (उसके समान शुभ्र) होगई एवं प्रस्तुत दिनों में ही आपकी प्रिया का शरीर कामदेव की धनुष-डोरी सरीखी कृशता विस्तारित कर रहा है[1] ॥४९९॥ हे सुभग! आपकी प्रिया का नाभिरूपी तालाब अश्रुजल-समागम होने पर भँवररूप कम्पनातिशय से स्खलित होरहा है—बाँध तोड़ रहा है और उदररेखारूपी तीनों नदियाँ अश्रुजल के परिणामस्वरूप बहुलता से मध्यभाग तोड़नेवाली होरही हैं एवं आपकी प्रिया का स्तनमण्डल विशेष उज्वल मोतियों की मालाओं से बारम्बार चञ्चल होरहा है[2] ॥५००॥ हे नयनाम्बुपूर! (हे प्रिया के नेत्रों के अश्रुजलप्रवाह!) तुम्हीं धन्य (पुण्यवान्) हो। क्योंकि प्रिया के हृदय-मध्य स्थित हुए नाभि (मध्यप्रदेश) प्राप्त किये हुए तुम विरह-मिष (बहाने) से बारम्बार बाहिर निकलकर स्त्रियों में संभोग (सुरत) क्रीड़ा-क्रम प्राप्त कर रहे हो। अब उक्त संभोग क्रीड़ा का क्रम प्रकट करते हैं—तुम (अश्रुपूर) नेत्रजल के बहाने से दोनों नेत्रों में कज्जलित (श्यामवर्णशाली) हुए हो, गालस्थल-पट्टक पर चित्र हुए हो और ओष्ठों पर स्थित हुए रागवान् हुए हो एवं कुचकलशों पर प्राप्त हुए आलिङ्गन करनेवाले होगये हो तथा त्रिवलियों (उदर-रेखाओं) पर प्राप्त हुए आलिङ्गन किये गए हुए हो[3] ॥५०१॥ हे राजन्! आपके विरह-दुःख से आपकी प्रिया के दोनों नेत्ररूपी नीलकमल गिरते हुए जलबिन्दुओंवाले मेघ की शोभा-धारक हुए हैं तथा मुखचन्द्र, जिसकी दलद्युति (अवयव-कान्ति) हिम से धूसर (आपके विरह से उज्वल) है, ऐसा होगया है। हे सुभग! आपकी प्रिया का बिम्बफल-सरीखा ओष्ठ ऐसा होगया है, जिसकी कान्ति मलिन विद्रुम-(मूँगों) लता के नवीन पल्लवों सरीखी है[4] ॥५०२॥ हे राजन्! कहाँ तो आपकी मृगनयनी प्रिया की शरीर-कृशता और कहाँ उसके ऊपर किया गया कामदेव के प्रचुरतर बाणों का निष्ठुर प्रहार। कहाँ यह प्रत्यक्ष प्रतीत होनेवाला आपकी प्रिया का ताप और कहाँ मर्यादा उल्लङ्घनकारक (दोनों नेत्र-तट भरनेवाला) अश्रुप्रवाहरूप प्रतीकार। कहाँ तो यह प्रत्यक्ष प्रतीत होनेवाली मूर्च्छा (नष्ट-चेतनता) और कहाँ वह कुचपट (स्तन-वस्त्र—काँचली) कम्पित करनेवाला श्वासविधान और कहाँ तो यह प्रत्यक्ष प्रतीत होनेवाली आपकी प्रिया की लज्जा और कहाँ यह प्रजल्प (वेलज्जापूर्वक किया हुआ प्रलपन) यह सब आश्चर्य-जनक है[5] ॥५०३॥ हे राजन्! आपकी स्मृतिरूपी रात्रि का प्रवेश होजाने के कारण उस मुग्धा (यथावत्स्वरूप

*'कृतसंगमस्त्रिवलिभिः' ग०। ×'श्लथास्तुरतु ! नाभिं व्रजन्' क०। +'स्मृतिवशावेशात्तया' च०।

१. समुच्चय व उपमालंकार। २. रूपक व समुच्चयालङ्कार। ३. रूपक व समुच्चयालंकार। ४. कवलोपमारूपस्य कवलालंकारः। ५. विषमोपमालङ्कार।

रम्भास्तम्भौ ह्रदतटभुवौ प्रोल्लसन्नालमूलं कन्दद्वन्द्वं किसलयमदः †प्रस्फुटत्कुड्मलश्रि ।
नीलाब्जे ‡चातनुदलचयोदञ्चिते देह एव प्रायस्तापस्तदपि च सखे कोऽप्यपूर्वस्तरुण्याः ॥५०५॥
निद्रा सपत्नीव न दृष्टिमार्गमायाति तस्याः क्षणदाक्षणेऽपि ।
सखीजने चोपनतेऽप्युपान्ते शून्यस्थितायाा इव चेष्टितानि ॥५०६॥
कामस्यैतत्परमिह रहो यन्मनःप्रातिकूल्यं तस्मादेष ज्वलति नितरामङ्गमाधुर्यहेतुः ।
कामं कान्तास्तदनु रसिकाः प्रीतये कस्य न स्युस्तत्रास्वादः क इव हि सखे या न पक्वा मृणाल्यः ॥५०७॥
बाष्पोद्गतिः प्रविरला नयनान्तराले नासान्तरे च मरुतः स्तिमितप्रचाराः ।
तापः प्रशाम्यति सुधाचमनादिवाङ्गे कान्तागमे विरहिणीषु ÷ मृगीक्षणासु ॥५०८॥

न जाननेवाली कोमलाङ्गी) ने बन्धुओं की प्रार्थना से पैरों में लगाने योग्य लाक्षारस नेत्रों में लगा लिया और यह प्रत्यक्ष दृष्टिगोचर कज्जल ( नेत्राञ्जन ) बिम्बफल सरीखे ओठों पर लगा लिया एवं करधोनीगुण कण्ठ पर स्थापित कर लिया तथा हार नितम्बस्थल पर धारण कर लिया। इसीप्रकार उसने केयूर चरणों में धारण कर लिया तथा नूपुर पैर की जगह हाथ में पहन लिया[1] ॥ ५०४ ॥ हे मित्र ! सन्ताप-नाशक निम्नप्रकार शीतल तत्व विद्यमान रहने पर भी आपकी तरुणी प्रिया में कोई अनिर्वचनीय ( कहने के लिए अशक्य ) व अपूर्व सन्ताप बहुलता से वर्तमान है। उदाहरणार्थ—सन्तापध्वंसक तत्वों की दृष्टान्तमाला—केलों के स्तम्भ-सरीखे दोनों ऊरु अथवा यों कहिए कि ऊरुरूप केलास्तम्भ, जो कि नाभिरूप कुण्ड के तट पर उत्पन्न हुए हैं, विद्यमान हैं तथापि आपकी प्रिया का ताप नष्ट नहीं हुआ। इसीप्रकार कन्दयुगल सरीखा स्तनयुगल अथवा रूपकालंकार के दृष्टिकोण से यह कहिये कि स्तनयुगलरूपी कन्दयुगल, जो कि त्रिवली ( तीन रेखाएँ ) रूपी नाल-मूल ( कमल-डंठल ) से सुशोभित हुआ वर्तमान है, तथापि आपकी प्रियतमा का ताप नहीं गया। इसीप्रकार यह चरणपल्लव, जिसमें हास्यरूप पुष्प-कलियों की शोभा विकसित होरही है, विद्यमान है, तथापि ताप प्रलीन नहीं हुआ एवं दोनों नेत्ररूपी नीलकमल, जिनके ऊपर महान् केश-समूह रूप पत्र-समूह स्थापित किया गया है, वर्तमान हैं तथापि आपकी प्रिया का ताप दूर नहीं हुआ। हे राजन् ! विशेषता यह है कि उक्त सभी सन्तापनाशक तत्त्व आपकी तरुणी प्रिया के शरीर में सुशोभित हुए पाए जाते हैं, तथापि उसका ताप नहीं गया[2] ॥ ५०५ ॥

हे राजन् ! उस आपकी प्रिया को रात्रि के अवसर में भी [ दिन के अवसर की तो बात ही छोड़िए ] निद्रा सपत्नी सरीखी दृष्टिगोचर नहीं होती एवं सखीजनों के समीप में आने पर भी उसकी चेष्टाएँ ( कर्तव्य ) पिशाचों द्वारा गृहीत हुई सरीखीं होती हैं[3] ॥ ५०६ ॥ हे मित्र ! इस संसार में 'चित्त से चाही हुई वस्तु से प्रतिकूलता ( विपरीतता ) उपस्थित करना' यह निश्चय से कामदेव का गोप्यतत्व है। मनचाही वस्तु की प्रतिकूलता के कारण शरीर की सुकुमारता का कारण यह कामदेव विशेषरूप से उद्दीपित होता है। तत्पश्चात् ( काम-ज्वलन के अनन्तर ) स्त्रियाँ विशेष रसिक ( अनुरक्त ) होती हैं, वे रसिक स्त्रियाँ किस पुरुष को उल्लासित नहीं करतीं ? अपितु सभी को उल्लासित करती हैं। हे मित्र ! उन रसिक स्त्रियों में कैसा आस्वाद है ? इसका स्पष्ट उत्तर यही है कि जो रसिक रमणियाँ पकी हुई दाँखों सरीखीं नहीं हैं[4] ॥ ५०७ ॥ हे मित्र ! विरहिणी स्त्रियों के लिए जब पति-संयोग होता है तब उनमें क्या क्या लक्षण होते हैं ? उनके नेत्रों के मध्य अश्रुजलोत्पत्ति अल्प होती

†'प्रस्फुरत्' क० । ‡'चायदतनुदलोदञ्चिते' क० । ÷'मृगेक्षणासु' क० । १. समुच्चयालङ्कार । २. उपमा, रूपक व समुच्चयालङ्कार । ३. उपमालंकार । ४. हेतूपमालंकार ।

प्रेमप्रदानसलिलं नयनाम्बुधाराः श्वासाः समागमनसंकथनाग्रदूताः ।
मौनं पुनर्भवति केलिकृतौ सचाटु कान्ते नते कलहितासु विलासिनीषु ॥५०९॥
नेत्रान्तर्गतबाष्पबिन्दु विवशश्वासानिलान्दोलितं मन्दस्पन्दरदच्छदं प्रविदलन्मानग्रहग्रन्थि च ।
व्युच्छत्तापदशं स्वदोषविगमाद्भूयः प्रसीदन्मनश्चुम्ब्यालिङ्ग्य निषेधवाग्विधिकरं कान्तास्यमाकोपितम् ॥५१०॥
सरलमलकजालं नेत्रयोर्नाञ्जनश्रीरधरदलमरागं पत्त्रशून्यः कपोलः ।
श्रवसि च न वतंसः कामिनीनां रतान्ते तदपि वदनदेशे कान्तिरन्यैव काचित् ॥५११॥
अलकवलयवासैर्नाकुलं भालमेतद्दशनवसनकान्तिर्नाङ्किताल्लक्तकेन ।
उरसि न कुचमुद्रा नाङ्गदाङ्कश्च कण्ठे प्रणयकुपितकान्तासंगमे कामुकानाम् ॥५१२॥

---

है, नासिका की मध्य वायु अल्पसंचार करनेवाली होती है। अर्थात्—उनके नासिका-छिद्रों से वायु धीरे धीरे आती है एवं उनका शरीर-सन्ताप उसप्रकार शान्त होजाता है जिसप्रकार अमृतपान से ताप शान्त होजाता है[1] ॥ ५०८ ॥ हे राजन्! जब कुपित की हुई स्त्रियों के प्रति पति नम्रीभूत होजाता है तब उसका क्या परिणाम होता है? तब निम्नप्रकार उल्लासजनक घटनाएँ होती हैं तब उनके नेत्रों से प्रकट हुए आनन्द-अश्रुओं की प्रेमधाराएँ स्नेहार्पण-जल में परिणत होजाती हैं। अर्थात्—रसिक व अनुकूल स्त्री कहती है कि 'हे पतिदेव! मैं आपको प्रेम दूँगी' ऐसी प्रतिज्ञा करके हस्त पर जलपात होता है जिसप्रकार ब्राह्मणों के लिए जलधारापूर्वक कुछ दिया जाता है। इसीप्रकार श्वासवायु 'हे स्वामिन्! पधारिये' इस समागम-वचन के पूर्वदूत होती हैं एवं संभोग-क्रीड़ा के अवसर पर चाटुकारिता ( मिथ्यास्तुति ) सहित मौन होता है। अर्थात्—वे पुनः पति का अनादर नहीं करतीं[2] ॥ ५०९ ॥ हे मित्र! आलिङ्गनपूर्वक ऐसा प्रिया का मुख बारम्बार चुम्बन कीजिए, जिसमें नेत्रों के मध्य आनन्दाश्रु की जलबिन्दुएँ वर्तमान हैं। जो विवश ( परवश या स्ववश ) श्वास-वायु द्वारा कम्पित व कुछ फड़कते हुए ओष्ठों से व्याप्त है। जिसमें अभिमानरूप पिशाच की ग्रन्थि ( गाँठ—बन्धनविशेष ) के शतखण्ड ( सैकड़ों टुकड़े ) होरहे हैं। अभिमानरूप दोष के नष्ट होजाने से जिसमें सन्ताप-अवस्था नष्ट होरही है। जिसमें पुनः चित्त उल्लासित होरहा है। जो निषेध-वचन की प्रेरणा करनेवाला है एवं जो अल्प कोप-सहित है[3] ॥ ५१० ॥ हे राजन्! कामिनियों के साथ की हुई संभोगक्रीड़ा के अन्त में यद्यपि उनका केश-समूह सरल होता है ( वक्रता छोड़ देता है ), नेत्रों में अञ्जन-श्री ( शोभा ) नहीं होती, उनका ओष्ठपल्लव पान किया जाने के फलस्वरूप राग ( लालिमा ) हीन होता है, उनके गालों की पत्ररचना ( कस्तूरी-आदि सुगन्धि द्रव्य से की गई चित्ररचना ) नष्ट होजाती है और उनके कानों में कर्णपूर नहीं होते तथापि उनके मुखमण्डल में कोई अपूर्व व अनिर्वचनीय कान्ति होती है[4] ॥ ५११ ॥

हे राजन्! प्रणय-( प्रेम ) कुपित स्त्री के साथ संभोग करने में कामी पुरुषों का ललाटपट्ट स्त्री के केश-समूह की सुगन्धि या निवास से व्याप्त नहीं होता और उनकी ओष्ठ-कान्ति लाक्षारस-व्याप्त नहीं होती [ क्योंकि उन्हें प्रणय-कुपित प्रिया के लाक्षारस-रञ्जित ओष्ठ-चुम्बन का अवसर ही प्राप्त नहीं हो पाता ] एवं उनके हृदय पर प्रिया की स्तन-मुद्रा ( कुच-चिह्न ) नहीं होती तथा उनके गले पर अङ्गद-( स्त्री-भुजा-आभूषण ) चिह्न भी नहीं होता[5] ॥ ५१२ ॥

---

१. उपमा व समुच्चयालंकार। २. रूपकालंकार। ३. रूपकालंकार। ४. समुच्चयालंकार।
५. दीपकालङ्कार।

इति विप्रलब्धपुरंध्रीदशावेदनविशारदैरवसरसुभाषितभाषाकोविदैः संभावितवल्लभापराध*विधिभिरन्येनैव केनचिदातुरजनहृदयविदितप्रतीकारशर्मणा कर्मणा मुहुरलङ्घनोपचारम†नौषधोपयोगोदाहारमतीव रणरणकरीणामामेगेक्षणानां स्मरज्वरमचिकित्सम् ॥

उन्मीलद्भुजगेन्द्रसद्मसुभगान्शविर्भवद्भूपतिश्रीचिह्नानि जिनेक्षणागतसुरश्रेणीविमानानि च ।
पूजावर्जनसज्जदुन्दुभिरवोत्थावप्रमोदोदयादित्थं त्रीण्यपि यस्य जन्मनि जगन्त्यासन्स ओऽव्याज्जिनः ॥५१३॥
लोकवित्त्वे कवित्वे वा यदि चातुर्यचञ्चवः । सोमदेवकवेः सूक्तीः समभ्यस्यन्तु साधवः ॥५१४॥

इति सकलतार्किकलोकचूडामणेः श्रीमन्नेमिदेवभगवतः शिष्येण सद्योनवद्यगद्यपद्यविद्याधरचक्रवर्तिशिखण्डमण्डनीभवच्चरणकमलेन श्रीसोमदेवसूरिणा विरचिते यशोधरमहाराजचरिते यशस्तिलकापरनाम्नि महाकाव्ये राजलक्ष्मीविनोदनो नाम तृतीय आश्वासः समाप्तः ।

---

अन्त्यमङ्गल—वह जगत्प्रसिद्ध ऐसा जिनेन्द्र ( सर्वज्ञ व वीतराग ऋषभादि-तीर्थङ्कर ) आपकी रक्षा करे, जिसके जन्मकल्याणक के अवसर पर तीनों लोक ( अधोलोक, मध्यलोक और ऊर्ध्वलोक ) पूजा-निमित्त सुसज्जित हुए दुन्दुभिबाजों के शब्दसंबंधी उत्सव की हर्षोत्पत्ति होने से क्रमशः इसप्रकार हुए। अर्थात्—अधोलोक पाताल से प्रकट होते हुए नागकुमार-भवनों से पुण्यशाली हुए। इसीप्रकार मध्यलोक चक्रवर्ती-आदि राजाओं की लक्ष्मियों के उत्पन्न होनेवाले चिह्नों ( ध्वजा, छत्र व चामर-आदि ) से सुशोभित हुए एवं ऊर्ध्वलोक ऋषभादि तीर्थङ्करों के दर्शन-हेतु आए हुए देव-समूहों के विमानों से अधिष्ठित हुए[1] ॥ ५१३ ॥ यदि विद्वान् लोग लोकव्यवहार-परिज्ञान अथवा काव्यकला-चातुर्य ( विद्वत्ता ) में निपुण होना चाहते हैं तो सोमदेवाचार्य की सूक्तियों ( सुभाषितों ) का अनुशीलन ( अभ्यास ) करें[2] ॥ ५१४ ॥ इति भद्रं भूयात् ।

इसप्रकार समस्त तार्किक-( षड्दर्शनवेत्ता ) चक्रवर्तियों के चूडामणि ( शिरोरत्न या सर्वश्रेष्ठ ) श्रीमदाचार्य 'नेमिदेव' के शिष्य 'श्रीमत्सोमदेवसूरि' द्वारा, जिसके चरणकमल तत्काल निर्दोष गद्य-पद्य विद्याधरों के चक्रवर्तियों के मस्तकों के आभूषण हुए हैं, रचे हुए 'यशोधरमहाराजचरित' में, जिसका दूसरा नाम 'यशस्तिलकचम्पू महाकाव्य' है, 'राजलक्ष्मीविनोदन' नाम का तृतीय आश्वास पूर्ण हुआ।

इसप्रकार दार्शनिकचूडामणि श्रीमदम्बादास जी शास्त्री व श्रीमत्पूज्यपाद आध्यात्मिक सन्त श्री १०५ क्षुल्लक गणेशप्रसाद जी वर्णी न्यायाचार्य के प्रधान शिष्य, 'नीतिवाक्यामृत' के भाषाटीकाकार सम्पादक व प्रकाशक, जैनन्यायतीर्थ, प्राचीनन्यायतीर्थ, काव्यतीर्थ व आयुर्वेदविशारद एवं महोपदेशक-आदि अनेक उपाधि-विभूषित, सागरनिवासी परवारजैनजातीय श्रीमत्सुन्दरलाल शास्त्री द्वारा रची हुई श्रीमत्सोमदेवसूरि-विरचित 'यशस्तिलकचम्पू महाकाव्य' की 'यशस्तिलकदीपिका' नाम की भाषाटीका में यशोधरमहाराज का 'राजलक्ष्मीविनोद-वर्णन' नाम का तृतीय आश्वास ( सर्ग ) पूर्ण हुआ।

इति भद्रं भूयात्—

---

*'विधिभिरन्यैनैव' क० । †'अनौषधोपयोगोदाहरणमतीव रणकरीणानाम्' क० ।

१. अतिशय व समुच्चयालङ्कार । २. समुच्चयालङ्कार ।

## अन्त्य मङ्गल तथा आत्म-परिचय

जो है सत्यमार्ग का नेता, अरु रागादि-विजेता है।
जिसकी पूर्णज्ञान-रश्मि से, जग प्रतिभासित होता है॥
जिसकी चरणकमल-सेवा से, यह अनुवाद रचाया है।
ऐसे 'ऋषभदेव' को हमने, शत-शत शीश नवाया है॥ १॥

दोहा— सागर नगर मनोज्ञतम, धर्म-धान्य आगार। वर्णाश्रम आचार का, शुभ्ररूप साकार॥ २॥
जैनी जन तहँ बहु बसें, दयाधर्म निजधार। पूज्यचरण वर्णी लसें, जिनसे हों भवपार॥ ३॥
जैन जाति परवार में, जनक 'कन्हैयालाल'। जननी 'हीरादेवि' थीं, कान्तरूप गुणमाल॥ ४॥
पुत्र पाँच उनसे भये, पहले 'पन्नालाल'। दूजे 'कुंजीलाल' अरु, तीजे 'छोटेलाल'॥ ५॥
चौथे 'सुन्दरलाल' वा, पंचम 'भगवतलाल'। प्रायः सब ही बन्धुजन, रहें मुदित खुशहाल॥६॥
वर्तमान में बन्धु दो, विलसत हैं अमलान। बड़े 'छोटेलाल' वा, 'सुन्दरलाल' सुजान॥ ७॥
भाई 'छोटेलाल' तो, करें वणिज व्यापार। जिनसे रहती है सदा, कमला मुदित अपार॥ ८॥
बाल्यकालतें मम रुचि, प्रकटी विद्या-हेत। तातें हम काशी गये, ललितकला-संकेत॥ ९॥

चौपाई—

द्वादश वर्ष साधना करी। गुरु-पदपङ्कज में चित दई॥
'मातृसंस्था' में शिक्षा लही। गैल सदा उन्नति की गही॥१०॥
व्याकरण, काव्य, कोश, अतिमाना। तर्क, धर्म अरु नीति वखाना॥
वाग्मित्व-आदि कला परधाना। नानाविध सिख भयो सुजाना॥११॥

दोहा— कलकत्ता कालेज की, तीर्थ उपाधि महान। जो हमने उत्तीर्ण कीं, तिनका करूँ बखान॥१२॥

चौपाई—

पहली 'न्यायतीर्थ' कूँ जानों। दूजी 'प्राचीनन्याय' प्रमानों॥
तीजी 'काव्यतीर्थ' को मानों। जिसमें साहित्य सकल समानों॥ १३॥
गुरुजन मेरे विद्यासागर। ललित कला के सरस सुधाकर॥
पहले शास्त्री 'अम्बादत्त'। जो थे दर्शनशास्त्र महत्त॥ १४॥
दूजे श्रीमद् गुरु 'गणेश' हैं, न्यायाचार्य अरु तीर्थसमान।
वर्णी 'बापू' हैं अति दार्शनिक, सौम्यप्रकृति वा सन्त महान॥ १५॥

दोहा— 'सरस्वती' मेरी प्रिया, उनसे हुई सन्तान। एक पुत्र पुत्री-उभय जो हैं बहुगुण खान ॥१६॥
पत्नी मम दुर्दैव ने, सद्यः छीनी छीन। है वंशवेल बढ़ावने, सुत 'मनहर' परवीन ॥१७॥
मेरी शिष्यपरम्परा, भी है अति विद्वान। जिसका अति संक्षेप से, अब हम करें बखान ॥१८॥
पहले 'महेन्द्रकुमार' हैं, दूजे 'पवनकुमार'। 'मनरञ्जन' तीजे लसें, चौथे 'कनककुमार' ॥१९॥

चौपाई—

वि० संवत वीस सै दश सात, चैत्र कृष्ण तेरस अवदात।
पूर्ण प्रकाशित जब यह हुआ, शुभ उद्यम का मम फल हुआ ॥२०॥

दोहा— अल्पबुद्धि परमाद तें, भूल चूक जो होय। सुधी सुधार पढ़ो सदा, जातें सज्जन होय ॥२१॥

सुन्दरलाल शास्त्री
प्राचीनन्याय-काव्यतीर्थ—सम्पादक



# परिशिष्ट १

## श्लोकानामकाराद्यनुक्रमः

### [ अ ]



### [ आ ]

[ ज ]



[ त ]



[ द ]

[ ह ]

# परिशिष्ट २

## अप्रयुक्त-क्लिष्टतमशब्द-निघण्टुः

[ श्री० पूज्य भट्टारक मुनीन्द्रकीर्ति दि० जैन सरस्वतीभवन नागौर ( राजस्थान ) की श्रीदेव-विरचित यशस्तिलक-पञ्जिका के आधार से संकलित ]

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| कुवलयम्—उत्पलं भूमण्डलं च | १-१ |
| सद्दर्शनम्—अवलोकनं सम्यग्दर्शनं च | १-२ |
| कन्तुः—कामः | १-२ |
| निकेतनम्—गृहं | १-२ |
| नभस्यते—नभ इवाचरति | २-१ |
| डम्बरं—शोभा | २-१ |
| प्रह्वाः—प्रणताः | २-२ |
| उदयः—उदयाचलः | २-२ |
| सिद्धाः—दिव्यज्ञानाः | २-४ |
| ऐदंयुगीनः—इदं युगे साधुः | ३-३ |
| तदुक्तिवक्तापि—इत्यत्रेदं कारणं[1] | ३-४ |
| सुरभिः—गौः | ४-१ |
| कविसामर्थ्य[2] | ४-३ |
| मन्दः—जडः अल्पकामो रोगी च | ४-५ |
| वक्रोक्तिः—चतुरालापोऽलङ्कारश्च | ५-६ |
| स्वभावः—चित्तार्पणमलङ्कारश्च | ५-६ |
| पार्थिवः—पृथिव्याः ईश्वरो विकारश्च | ६-४ |
| दुर्वर्णं—रजतं | ७-२ |
| निर्वर्णं—परीक्षा | ७-२ |
| गुणाः—श्लेषादयः[3] | ७-३ |
| दोषाः—गूढार्थादयः[4] | ७-३ |
| अविधेयः—अनादरणीयः | ८-२ |
| गोमण्डलं—भूवलयं पशुसमूहश्च | ८-३ |
| महिषी—महादेवी पशुजातिश्च | ८-३ |
| गन्धर्वं—गीतं तुरङ्गश्च | ८-३ |
| अविकल्पं—ज्ञानमवीनां कल्पश्च | ८-३ |
| करभोरवः—मणिबन्धादाकनिष्ठिकामूलं करभः, तद्वदूरवो येषां, करभोरवश्च ( करभैरुष्ट्रैः उरवो गरिष्ठाः ) | ८-४ |
| अजः—ब्रह्मा छागश्च | ८-४ |
| जातरूपं—निष्किंचनता सुवर्णं च | ८-४ |
| देवः—अर्हदादिः वर्षं च | ८-५ |
| मिमीते इति माता—आत्मा जननी च | ८-५ |
| कृष्णः—विष्णुः वर्णश्च | ९-१ |
| भूमिः—पदं पृथ्वी च | ९-१ |
| प्रकृतिः—प्रधानं तन्तुवायादिश्च | ९-१ |
| संकर्षणः—बलभद्रः | ९-१ |
| आरामः—विद्या वनं च | ९-२ |
| क्षेत्रज्ञाः—आत्मानः कुटुम्बिनश्च | ९-२ |
| विद्रुमं—प्रवालं विविधाः द्रुमाश्च | ९-२ |
| अतिथिप्रार्थनमनोरथाः—अविद्यमानास्तिथयः प्रार्थितमनोरथाश्च यासामतिथि-प्रार्थने मनोरथो येषां | ९-३ |

१. प्रज्ञासंवाहनेन स्यात्कविसंद[गृ]ह्यकेन वा। उक्तिः पूर्वोक्तिगाः वक्तुरर्थवागर्थसंश्रया ॥ १ ॥

२. देखिए यशस्तिलक पृ० ४ की टिप्पणी।

३. श्लेषः प्रसादः समता समाधिः माधुर्यमोजः पदसौकुमार्यं। अर्थस्य च व्यक्तिरुदारता च कान्तिश्च काव्यस्य गुणा दशैते ॥ १ ॥

४. गूढार्थमर्थान्तरमर्थहीनं भिन्नार्थमेकार्थमतिप्लुतार्थं। अर्थादपेतं विषमं विसन्धि च्युतं च शब्दश्च काव्यदोषाः ॥१॥

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| नक्षत्रद्विजराजिनः—ताराचन्द्रवन्तः द्विजराजश्चन्द्रः, क्षत्रैर्द्विजैश्च राजन्ते इत्येवं शीलाः न, शूद्रकर्षकप्रायं जानपदं निवेशयेदिति वचनात् | ९-३ |
| करः—हस्तः सिद्धायश्च | ९-३ |
| स्वामी—गुहो नाथश्च | १०-१ |
| कण्टकाः—चौरचरटादयः तरवश्च | १०-१ |
| अभिजात्याः—अव्यभिचारिणः | १०-२ |
| कलहः—ललितः | १०-४ |
| बपत्रं—यत्र सकृदुप्तं बहुकालं च पच्यते तद्वपत्रं | ११-२ |
| हराचलः—कैलाशः | ११-६ |
| निष्किम्पकनीपकाः—मुरवन्दिनः | १२-१ |
| सिद्धाः—अणिमादिगुणोपेताः | १२-२ |
| सविधं—समीपं | १२-२ |
| केतुकाण्डः—पताकादण्डः | १२-२ |
| मुकुरः—आदर्शः | १२-३ |
| कलः—पटुः | १२-३ |
| रयः—वेगः | १२-३ |
| संबाधः—उपद्रवः | १२-३ |
| प्रत्नं—पुराणम् | १२-३ |
| सिचयं—वस्त्रं | १२-४ |
| उल्लोचः—शोभा | १२-४ |
| वियद्विहारिणी—विद्याधरी | १२-५ |
| मर्मरा—अतिपक्वाः | १२-५ |
| अहिमधाम—रविः | १२-५ |
| घृणयः—कराः | १२-५ |
| दिनकृत्कान्तः—सूर्यकान्तः | १२-५ |
| किम्पिरि—कीर्तिमुखं ? ( सं० टी० तु किम्पिरिपर्यन्तः-उपरितनभूमिमुखं ) | १२-६ |
| आमलकं—स्फटिकं | १२-६ |
| आमलसारः—कलशाधिष्ठानं | १२-६ |
| वैजयन्ती—पताका | १२-६ |
| प्रचलाकिनः—मयूराः | १२-७ |
| जयविजयौ—गगनाश्रयौ भुजंगौ | १२-७ |
| पवनाशनाः—सर्पाः | १२-७ |
| शावाः—डिम्भाः | १३-१ |
| चाषाः—पक्षिणः | १३-१ |
| उद्वेल्लितं—नृत्यं | १३-२ |
| स्वर्धुनी—देवनदी | १३-३ |
| रोदसी—द्यावाभूमी | १३-३ |
| डिण्डीरः—फेनः | १३-४ |
| पारावारः—समुद्रः | १३-५ |
| व्योमकेशः—ईश्वरः | १३-५ |
| अनङ्गनम्—आकाशम् | १३-६ |
| परलोकः—परतीरनिवासीजनः स्वर्गादिश्च | १३-७ |
| भावः—घृतादिः भक्तिश्च | १३-७ |
| पोतः—बहित्रं | १३-७ |
| महाभागाः—पुण्यवन्तः | १३-८ |
| अलिकं—ललाटं | १४-८ |
| मधु—सीधुः | १५-१ |
| चेतोवासः—कामः | १५-३ |
| नर्मसचिवः—चित्तोल्लासनालापकुशलः[1] | १६-३ |
| तार्तीयीकं—तृतीयमेव तार्तीयीकम् | १६-३ |
| निरङ्कुशता—स्वच्छन्दता | १६-३ |
| परिकरः—वेषः | १६-४ |
| पुनरुक्तः—निरस्तो द्विगुणितो वा | १६-५ |
| डिण्डिमः—पटहिका | १६-५ |
| उन्माथं—भञ्जनं | १६-६ |
| वमथुः—करलाला | १६-६ |
| पाथः—पयः | १६-६ |
| अवलेपः—संचारः | १७-१ |
| प्रधावजवः—गतिवेगः | १७-१ |
| प्रत्यक्प्रारंभः—पश्चाद्भागगमनं | १७-२ |
| पुरःप्रारंभः—अग्रभागगमनं | १७-२ |
| पक्षप्रारंभः—उभयपार्श्वगमनं | १७-२ |
| भ्रमिप्रारंभः—चक्रवद्भ्रमणम् | १७-२ |

१. तदुक्तं—भक्तः संवृत्तमन्त्रो नर्मणि निपुणः शुचिः पटुर्वाग्मी । चित्तज्ञः प्रतिभावानेषः नृपे नर्मसचिवः स्यात् ॥१॥

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| प्रभेदः—मदः | १७-५ |
| स्यन्दनवेदं नरशिरोवर्त्मामिति—वीप्सायां णं | १७-५ |
| तुरगालोकमित्यादि—क्रियाविशेषणं | १७-५ |
| मणिः—घंटा | १७-६ |
| क्रमेलकः—उष्ट्रः | १७-६ |
| गिरिकः—कन्दुकः | १७-७ |
| गण्डशैलः—क्षुद्रपर्वतः | १७-८ |
| निष्पेषणं—आस्फालनं | १७-८ |
| ईषा—धूः | १७-८ |
| तरांसि—वेगाः | १८-२ |
| भङ्गः—पल्लवः ? (सं. टी. तु त्रोटनवत्) | १८-२ |
| आधोरणः—यन्ता | १८-२ |
| प्रणिधिः—वाक्पदं अङ्कुशप्रयोगः | १८-२ |
| बल्लिका—शृङ्खला | १८-२ |
| वीरणं—तृणजातिः | १८-२ |
| वाहरिका—पश्चाद्बंधनाय क्षुद्रस्तम्भः | १८-२ |
| उन्मथितं—निरस्तं | १८-३ |
| तटिका—लालापिडिका ? गोधिकेति यावत् ( सं. टी. तु उक्तशब्दो नास्ति ) | १८-३ |
| काण्डं—नालं | १८-३ |
| चाराः—वीराः | १८-४ |
| उत्कूणितः—वक्राग्रः | १८-४ |
| पांशुप्रमाथः—धूलिप्रक्षेपः | १८-५ |
| वीथी—प्रधावभूमिः | १८-६ |
| शाक्यः—सुगतः | १८-६ |
| सामजाः—गजाः | १८-७ |
| कोणः—दण्डः | १९-१ |
| अन्तरचारणा—आकाशानयनं | १९-१ |
| व्यायोधिताः—कारितयुद्धाः | १९-२ |
| असरालाः—महान्तः | १९-२ |
| जलव्यालाः—मकरादयः | १९-२ |
| अर्णांसि—पयांसि | १९-२ |
| शार्दूलः—सिंहः | १९-२ |
| कुलकीलः—पर्वतः | १९-२ |

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| घूकाः—उल्लूकाः | १९-३ |
| अरण्यानी—महदरण्यं | १९-३ |
| नियुद्धं—बाहुयुद्धं | १९-३ |
| पूतना—राक्षसी | १९-३ |
| पितृवनं—श्मशानं | १९-४ |
| ताण्डवितं—लालितं | १९-५ |
| लाजाः—अक्षताः | १९-६ |
| तौर्यत्रिकं—वाद्यगीतनृत्यानि | १९-६ |
| खलतिकं—वनसमूहः | १९-७ |
| खेलनं—क्रीडनं | १९-७ |
| पुष्पाकरः—वसन्तः | २०-३ |
| उन्निद्राणि—प्रबुद्धानि | २१-१ |
| माकन्दः—चूतः | २१-१ |
| मिलिन्दाः—भ्रमराः | २१-३ |
| षट्पदातिथिः—चम्पकः | २१-४ |
| वल्लरी—लता | २१-४ |
| आशुशुक्षणिः—वह्निः | २१-५ |
| आजकवं—धनुः | २१-६ |
| अध्वन्याः—पथिकाः | २१-६ |
| अभिसारिका—अभिसारयते कान्तं सा भवेदभिसारिका | २१-६ |
| निदानम्—आयतनं कारणं च | २१-७ |
| तनूरुहराजिः—रोमराजिः | २२-२ |
| प्ररोहः—अङ्कुरः | २२-३ |
| प्रसूनं—पुष्पं | २२-४ |
| चिकुराः—कचाः | २२-५ |
| सप्तच्छदः—तमालः | २२-५ |
| कङ्केलकः—स्फटिकं | २२-६ |
| कमलाः—मृगाः पद्मानि च | २३-१ |
| केसराणि—सटाः बकुलपुष्पाणि च | २३-१ |
| सत्वरजतमांसि—गुणाः सत्त्वं भूतं पिशाचं चेति वचनात्, तमः—ध्वान्तं, रजः—धूलिश्च | २३-४ |
| वातूलः—वातसंघातः | २३-४ |

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| व्यसनं—विविधं क्षेपणं व्यस्यत्येतेन श्रेयसः इति च, तच्च कामजं[1] दशधा, अष्टधा च कोपजं[2] | २४-१ |
| कामचारः—स्वच्छन्दता स्मरपरवशता च | २४-१ |
| धनुर्ग्रहः—असाध्यो ग्रहविशेषः | २४-१ |
| मन्त्री—मन्त्रवादी सचिवश्च | २४-१ |
| वसन्त इव विजात्यानन्दनोऽपि—विगतं जात्याः माळत्याः आनन्दनं यत्र, वीनां वा पक्षिणां जातयस्तासामानंदनः, विजातीनां नटनर्तकादीनामानंदनश्च | २४-२ |
| हिमार्दनः—हेमन्तः | २४-२ |
| कमलानि—अब्जानि कमला श्रीश्च | २४-२ |
| पारिप्लुः—बुद्धः | २४-२ |
| अनात्मनीना—आत्मास्तित्वरहिता आत्मनेऽहिता वृत्तिर्यस्य | २४-२ |
| कमली—चन्द्रः | २४-३ |
| दोषा—नक्तं कामादयश्च | २४-३ |
| कान्दिशीकः—भयद्रुतः | २४-३ |
| वारवनिताप्रियोऽपि—वारामम्भसामवनिस्तद्भावस्ता सा, विलासिन्यश्च प्रियाः यस्य | २४-३ |
| रथचरणं—चक्रं | २५-१ |
| नाभिः—मध्यदेशः | २५-१ |
| अक्षश्च—चक्रधाराकाष्ठं पूर्वमिन्द्रियवर्गो वा | २५-१ |
| शूर्पकारातिः—कामः | २५-१ |
| मधुः—वसन्तः सीधुश्च | २५-१ |
| आच्छोदनाभिरतः—अच्छोदस्य सरसः नाभौ मध्ये रतः, आच्छोदना मृगया अभिरतश्चाकुलः | २५-१ |
| कुलशिखरी—कुलाचलः | २५-३ |
| वंशः—प्रदेशविशेषोऽन्वयश्च | २५-३ |
| उपयच्छमानस्य—स्वीकुर्वतः | २५-३ |
| अतितृष्यतः—अलमभिलषतः आसक्तश्च | २५-५ |
| अकल्पस्य—रोगिणः | २५-५ |
| वसुः—पितुः | २५-६ |
| त्रिकमतं—त्र्यम्बकसमयः त्रीण्यम्बकाण्यक्षीणि यस्येति व्युत्पत्तेः | २६-१ |
| देवभूयं—देवत्वं | २६-१ |
| अचेततः—'चिती संज्ञाने' इत्यस्य रूपं | २६-२ |
| महः—पूजा | २६-६ |
| मिषं—व्याजं | २६-६ |
| आनकः—पटहः | २६-७ |
| गगनगामिनः—खेचराः | २७-१,२ |
| कपर्दः—जटाजूटः | २७-२ |
| अलगर्दः—सर्पः | २७-३ |
| अदितिसुतः—आदित्यः | २७-३ |
| शिखण्डः—केशपाशः | २७-३ |
| ब्रध्नः—रविः | २७-४ |
| उत्तालितः—आकुलीकृतः | २७-५ |
| अनिमिषाः—देवाः | २७-७ |
| कीकसम्—अस्थि | २७-८ |
| कोटीरं—किरीटं | २७-८ |
| परिसरः—अङ्गणमाभोगो वा | २८-१ |
| उत्तरलः—उल्बणः | २८-१ |
| आभीलः—विभीषणः | २८-२ |
| कपिशपाचराः—कपिरूपाः क्षपाचराः कपिशपाचराः एवमुत्तरत्रापि यथासंभवं योज्यमुत्तरपदं सर्वत्र राक्षसवाचि | २८-२ |
| उड्डमरः—उल्बणः | २८-२ |
| वल्गनम्—ऊर्ध्वाधोनयनम् | २८-२ |
| उन्माथाः—उच्छृङ्खलाः | २८-३ |
| प्रमाथाः—गणाः | २८-३ |
| पिथुराः—पिशाचाः | २८-३ |
| जहर्थं—पर्णं | २८-३ |

१. तदाह—मृगयाक्षं दिवास्वापः परिवादो मदः स्त्रियः। तौर्यत्रिकं वृथाट्या च कामजो दशको गणः ॥१॥

२. पैशुन्यं साहसं द्रोहः ईर्ष्यासूयार्थदूषणं। वाग्दण्डयोश्च पारुष्यं कोपजोऽयं गणोऽष्टधा ॥१॥

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| पोताः—बालकाः | २८-४ |
| तरक्षुः—ऋक्षः | २८-४ |
| प्रस्थः—तटं | २८-५ |
| कौशिकः—उलूकः | २८-५ |
| आवानं—शुष्कं | २८-५ |
| अजिनं—चर्म | २८-५ |
| कासरः—महिषः | २८-६ |
| पुरुदंशः—मार्जारः | २८-७ |
| आश्यानं—शुष्कं घनं वा | २८-७ |
| गोमायुः—श्रृगालः | २८-८ |
| निपाः—घटाः | २८-८ |
| सप्तजिह्वः—अग्निः | २९-२ |
| संहारायतनं—क्षयकारणं | २९-३ |
| कीनाशः—यमः | २९-४ |
| तरवारिः—खड्गः | २९-५ |
| दण्डपाशिकः—तलारः | २९-४ |
| परिधिः—परिवेषः | २९-५ |
| अनाश्वान्—व्रतोपपन्नः | २९-५ |
| क्रमौ—पादौ | २९-६ |
| सपर्या—पूजा | ३०-१ |
| रोधः—तटं | ३०-१ |
| विरोचनः—रविः | ३०-२ |
| कुशेशयम्—अब्जम् | ३०-२ |
| बुधप्रकाण्डं—प्रशस्तो बुधः | ३०-२,३ |
| समीरपथम्—आकाशम् | ३०-३ |
| प्रसंख्यानम्—ध्यानं | ३०-४ |
| पविः—वज्रम् | ३०-४ |
| गुणः—ज्या शुद्धाशयता च | ३१-१ |
| धर्मः—उत्तमक्षमादिश्च | ३१-१ |
| रत्नत्रयं—वज्रमणिमुक्ताफलानि सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि च | ३१-१ |
| सुवर्णं—काञ्चनं शोभनं यशश्च | ३१-१ |
| उमा—गौरी कीर्तिश्च | ३१-२ |
| सुदर्शनं—चक्रं शोभनाकारश्च | ३१-२ |
| अनुद्वोनयः—असदाचारः सापेक्षो वस्तुधर्मनिरूपणाभिप्रायश्च | ३२-१ |
| क्षमा—क्षितिः क्षान्तिश्च | ३२-१ |
| नियमितः—बद्धः वशीकृतश्च | ३२-१ |
| कौमुदी—कार्तिकी पौर्णमासी | ३२-२ |
| वारला—हंसी | ३२-२ |
| प्रत्यादेशः—निराकरणं | ३२-३ |
| अभिध्या—विषयाकाङ्क्षा | ३२-३ |
| पृषताः—बिन्दवः | ३३-१ |
| कुटहारिका—घटचेटी | ३३-१ |
| रोमन्थः—चर्वणं | ३३-१ |
| व्रजपालः—गोकुलिकः | ३३-१ |
| हलाजीवाः—कृषीवलाः | ३३-२ |
| विप्रलब्धा—वञ्चिता‡ | ३३-३ |
| दुर्विधाः—दरिद्राः | ३३-५ |
| उदवसितं—गृहं | ३३-६ |
| शौक्तिकेयं—मौक्तिकं | ३३-७ |
| वृहद्भानुपु—अग्निपु | ३३-७ |
| पर्णलयाः—पपपंपति | ३४-१ |
| गर्भरूपाः—शिशवः | ३४-१ |
| चण्डरोचिः—खरकिरणः | ३४-१ |
| कोकः—चक्रवाकः | ३४-३ |
| जम्बालं—शैवालं | ३४-३ |
| शीर्यत्—इति अव्ययम् | ३४-५ |
| विभातं—प्रभातं | ३४-६ |
| स्तम्बः—गुल्मः | ३४-७ |
| विकिराः—चटकाः | ३४-७ |
| कलनात्—संभावनात् | ३५-१ |
| पल्वलं—तल्लः | ३५-३ |
| पोत्री—वराहः | ३५-३ |
| कररुहाः—नखाः | ३५-४ |
| धनंजयः—पावकः | ३५-८ |
| प्रत्यूहः—विघ्नः | ३५-८ |

‡ देखिए—यशस्तिलक पृष्ठ ३३ की टिप्पणी।

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| प्रतापः—उष्णत्वं | ३५-९ |
| तपनोपलः—सूर्यकान्तः | ३६-१ |
| गरलः—विषं | ३६-२ |
| कार्शानवः—आग्नेयाः | ३६-३ |
| जातवेदाः—पावकः | ३६-३ |
| ग्रसितुम्—आदातुं | ३६-३ |
| अवसिते—समर्थे संजाते | ३६-३ |
| वृत्तयः—सद्भावाः कौशिकी-भारती-सात्वती-आरभट्यश्च | ३६-४ |
| अङ्गहारः—शरीरक्षोभः करणसमूहश्च | ३६-४ |
| विष्वद्रीचि—समस्ते | ३६-५ |
| मुर्मुरः—तुषाराग्निः | ३६-५ |
| शर्करिलाः—क्षुद्रपाषाणवस्यः | ३६-६ |
| विरोचनः—अग्निः | ३६-६ |
| लेलिहानाः—सर्पाः | ३७-२ |
| मिध्माम—बाष्पं | ३७-२ |
| घोरघृणिः—आदित्यः | ३७-३ |
| दन्दशूकः—सर्पः | ३७-४ |
| कृष्णवर्त्मा—अग्निः | ३७-६ |
| दैर्घिकेयं—कमलं | ३७-७ |
| पुटकिनी—पद्मिनी | ३७-८ |
| कासारः—तल्लः | ३७-८ |
| अष्ठीलं—कर्परं | ३७-८ |
| कमठः—कूर्मः | ३७-८ |
| विरेयः—नदः | ३७-९ |
| नखायुधाः—व्याघ्राः | ३८-१ |
| सौरभेयाः—वृषभाः | ३८-१ |
| खर्वति—मुञ्चति पातयति | ३८-१ |
| गवेराः—महिषाः | ३८-१ |
| पुष्पंधयाः—भ्रमराः | ३८-१ |
| नगौकसः—पक्षिणः | ३८-२ |
| देवखातानि—अकृत्रिमसरांसि | ३८-३ |
| धान्वनधरा—मरुस्थलभूमिः | ३८-३ |
| प्रधिषु—कूपेषु | ३८-३ |
| उग्गुलुम्पनम्—उन्मोचनम् | ३८-३ |
| अग्निसात्स्वम्—अग्निसम्पन्नत्वं | ३८-६ |
| निम्नगा—नदी | ३८-७ |
| अह्नाय—झटिति | ३८-८ |
| विमृशति—अन्वेषते | ३८-९ |
| कच्छः—नद्येकदेशः | ३८-९ |
| आसीनप्रचलायितं—स्थितघूर्णनं | ३९-१ |
| चिकुरं—कुटिलं | ३९-६ |
| ह्रणिः (पाठान्तरं)—कुल्या | ३९-६ |
| तपतपनकेतुषु—तपस्य ग्रीष्मस्य तपनकेतवो दिवसाः | ३९-७ |
| विकर्तनः—रविः | ३९-७ |
| निचलः—निचोलकः | ४०-१ |
| खरदण्डम्—पद्मम् | ४०-१ |
| खण्डिता—नायिकाविशेषः[1] | ४०-१ |
| परिपन्थिनः—चौराः | ४०-२ |
| द्रुहिणः—ब्रह्मा | ४०-२ |
| प्रभिन्नः—मत्तः | ४०-२ |
| धरः—गिरिः | ४१-१ |
| पिशुनः—सूचकः | ४१-१ |
| वराहाः—मेघाः | ४१-२ |
| जलमात्—सम्पन्नजलानि | ४१-३ |
| सौदामनी—विद्युत् | ४१-७ |
| संकल्पजन्मा—कामः | ४१-९ |
| शराणि—जलानि बाणाश्च | ४२-२ |
| सिन्धुः—नदी | ४२-३ |
| वारिवाहाः—मेघाः | ४२-४ |
| मनस्कारः—चित्तं | ४२-४ |
| गवयः—महिष्यः | ४२-५ |
| पिष्टातकः—चूर्णविशेषः | ४२-८ |
| हेरम्बगुरुः—विनायकपिता | ४२-९ |
| कपर्दिनितम्बिनी—गौरी | ४२-९ |

---

१. उक्तं च—निद्राकषायमुकुलीकृतताम्रनेत्रो नारीनखव्रणविशेषविचित्रिताङ्गः ।
यस्याः कुतोऽपि गृहमेति पतिः प्रभाते सा खण्डितेति कथिता कविभिः पुराणैः ॥१॥

| शब्द अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| गोमिनी—श्रीः | ४२-९ |
| श्याकः—मैथुनिकश्चन्द्र इत्यर्थः | ४२-१० |
| सुनासीरः—इन्द्रः | ४२-१० |
| कुमुदपुण्डरीकौ—दिग्गजविशेषौ | ४२-१० |
| ललिता—गौरी | ४३-१ |
| हिञ्जीरं—नूपुरं | ४३-२ |
| कलिन्दकन्या—यमुना | ४३-२ |
| रदः—दन्तः | ४३-३ |
| निटिलं—ललाटं | ४३-३ |
| रजनिरसः—हरिद्राराग: | ४३-३ |
| कम्बुः—शंखः | ४३-४ |
| पाञ्चजन्यः—शंखविशेषः | ४३-४ |
| पतिंवरा—कन्या | ४४-१ |
| कमलासनः—ब्रह्मा | ४४-१ |
| अहल्यापतिः—गौतमः | ४४-२ |
| परिग्रहः—कलत्रं | ४४-२ |
| स्खलितम्—दोषः | ४४-२ |
| युवतिमुद्राचराणि—भूतपूर्वभगानि | ४४-३ |
| पौलोमी—शची | ४४-३ |
| वृद्धश्रवस्यन्दी—शक्रः | ४४-४ |
| जातवेदाः—अग्निः | ४५-१ |
| वातापिरिपुदिगन्तवास—वातापिरिपुरगस्त्यस्तस्य दिग्दक्षिणा तदन्तवासो यमः | ४५-२ |
| कीकसम्—अस्थि | ४५-३ |
| कैकसेयः—नैर्ऋतः | ४५-४ |
| उदकोदरगदः—जलोदरव्याधिः | ४५-४ |
| काकिञ्जः—परिवर्तितदेहयोर्दम्पत्योः रतिप्रयोगः आदिशब्दादुत्पुलककविजृम्भकादिकरणपरिग्रहः | ४५-४ |
| प्रचेताः—वरुणः | ४५-५ |
| नभस्वान्—वायुः | ४६-१ |
| विसेशः नलकूबरपिता च—धनदः | ४६-२, ३ |
| शितिकण्ठः कृत्तिवासाश्च—हरः | ४६-३, ४ |
| चण्डमयूखः हरितवाहवाहनश्च—रविः | ४६-४, ५ |
| सुधतातः निशादर्शश्च—चन्द्रः | ४६-५, ६ |
| हृषीकेशः मुकुन्दश्च—हरिः | ४७-१, २ |
| तुण्डीरं—बिम्बाभं | ४७-३ |
| कुम्भीनसाः—सर्पाः | ४७-३ |
| प्रत्यवसितः—पदभ्रष्टः | ४७-३ |
| काश्मीरं—कुङ्कुमं | ४७-५ |
| मन्दरधराधरः—अस्ताचलः | ४८-२ |
| चक्रवालं—समूहः | ४८-३ |
| पुरं—परिखावप्रप्रतोलिकाप्राकारादिसमन्वितं राजाधिष्ठितं च | ४८-५ |
| स्थानीयं—अष्टशतग्रामप्रतिबद्धः नगरविशेषः | ४८-५ |
| द्रोणमुखं च—चतुःशतग्रामप्रतिबद्धम् | ४८-५ |
| कार्वटिकं च—द्विशतग्रामप्रतिबद्धम् | ४८-५ |
| संग्रहश्च—दशग्रामप्रतिबद्धः | ४८-६ |
| निगमग्रामाश्च—भक्तग्रामाः कथ्यन्ते | ४८-६ |
| तेषां संबन्धिन्यो विश्वंभरा भूमयस्ताः | ४८-६ |
| कर्मतापन्नाः समभिनन्दयन्—आनन्दं प्रापयन् | ४८-६ |
| आदिपुरुषः—हरिः वृषभनाथो वा | ४९-१ |
| चातुरी—चातुर्यम् | ४९-१ |
| सुमनसः—पुष्पाणि | ४९-१ |
| नव्यं—नवं | ४९-२ |
| कच्छः—पुष्पवाटिका | ४९-२ |
| उञ्छनम्—अवचयः | ४९-२ |
| छेकाः—चतुराः | ४९-३ |
| वैदग्धी—वैदग्ध्यं | ४९-४ |
| अन्तेवासिनः—शिष्याः | ४९-५ |
| वासः—वस्त्रं | ४९-५ |
| कषायाः—नीलीरसादयः क्रोधादयश्च | ४९-५ |
| मदः—दानं बलविज्ञानादिगर्वं च | ४९-५ |
| मित्रभावः—रविभक्तिः मैत्री च | ४९-६ |
| विग्रहः—अपकारः कायश्च | ४९-६ |
| दण्डः—सेना उपवासादिश्च | ४९-६ |
| दोषाः—वातपित्तकफाः रागादयश्च | ४९-६ |
| परलोकः—अन्यजनः स्वर्गादिश्च | ४९-६ |
| शमः—क्षेमहेतुरुपशमश्च | ५०-१ |
| योगः—अलब्धलाभः समाधिश्च | ५०-१ |

| शब्द | अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|---|
| तीर्थानि | मन्त्रिपुरोहितादीन्यष्टादश शान्तिनाथो-र्ज्जयन्त्यादीनि | ५०-१ |
| उपलेप: | उपदेह: संगश्च | ५०-१ |
| रज: | धूलिश्चञ्चलता च | ५०-१ |
| अखिलद्वीपदीप: | रवि: | ५०-१ |
| तम: | ध्वान्तमज्ञानं च | ५०-२ |
| स्पृहा | चैतन्यमभिलाषश्च | ५०-२ |
| गुण: | सूत्रं शास्त्रज्ञानादिश्च | ५०-२ |
| मदनफलं | प्रसिद्धं कामविकारश्च | ५०-३ |
| अर्द्ध | बलं धनं सुखं धर्मो युगपन्नन्समुच्यते | ५०-३ |
| उदाहरणं | दृष्टान्त: | ५०-३ |
| चित्रशिखण्डिन: | सप्तर्षय: | ५१-१ |
| अन्वाचयीकृत: | अप्रधानीकृत: कुसृतिसर्गो मायाप्रसूतिर्यै: | ५१-१ |
| पाराशरिण: | तपस्विन: | ५१-१ |
| अनूचान: | व्रतोपपन्न: | ५१-१ |
| अनङ्गमुनय: | सप्तर्षय: | ५१-६ |
| असमशर: | स्मर: | ५२-१ |
| उद्याव: | उत्सव: | ५२-१ |
| प्रसव: | पुष्पं | ५२-१ |
| अशिशिरकर: | रवि: | ५२-२ |
| अगमा: | तरव: | ५२-२ |
| नागरङ्गं | (पाठान्तरं नारङ्गम्) नारङ्गम् | ५२-४ |
| ताल:[1] | कालप्रमाणं तरुश्च | ५२-५ |
| घनायतनं | व्योम | ५२-५ |
| मन्दारसारं | मन्द: शनि:, आर: अङ्गारक: (मङ्गलग्रह:) मन्दारो वृक्षश्च | ५२-६ |
| नागवल्ली | अहिसंतति: ताम्बूली च | ५२-६ |
| बाणासनं | धनु: बाणासनौ बीजरालवृक्षौ | ५२-६ |
| अङ्कोल-अश्वत्थ-नमेरु-राजादन-संतान-पारिजाता: | तरव: | ५३-१, २, ३, |
| कुम्पल: | बालपल्लव: | ५३-३ |
| लतान्तं | पुष्पं | ५३-३ |
| हरित: | दिश: | ५३-४ |
| उपाहरत् | कुर्वत् | ५३-५ |
| आवाल: | आलवाल: | ५३-५ |
| इन्दुमणि: | चन्द्रकान्त: | ५३-६ |
| निकुरम्ब: | समूह: | ५३-७ |
| खगा: | पक्षिण: | ५३-८ |
| प्रेङ्खत् | प्रचलत् | ५३-८ |
| वैखानसा: | तापसा: | ५४-१ |
| कितवा: | धूर्ता: | ५४-१ |
| लास्यमाना: | नर्त्यमाना: | ५४-१ |
| विटङ्क: | पल्लवोन्नतप्रभाग: | ५४-२ |
| मुकुरं | बालकुड्मलं | ५४-३ |
| वितर्दिका | वेदी | ५४-३ |
| संभ्रम: | भयं | ५४-४ |
| निभृत: | मौनी | ५४-४ |
| पुलक: | सशब्दपंचनखसंयोग: | ५४-४ |
| वितरणं | दानं | ५४-४ |
| आलप्ति: | गानोपक्रमध्वनि: | ५४-६ |
| उत्तम्भनम् | उच्चलनम् | ५४-७ |
| मञ्जीरं | नूपुरं | ५४-८ |
| संसद् | सभा | ५५-१ |
| रमणरतं | पुरुषायितं | ५५-१ |
| विचकिल: | पुष्पजाति: | ५५-१ |
| प्रालम्ब: | कंठादानाभिप्रतान: | ५५-१ |
| ग्रथित: | घटित: | ५५-२ |
| निचुल: | तरु: | ५५-३ |
| काकोल: | काक: | ५५-४ |
| लोह ध्रम् | अव्यक्तं | ५५-५ |
| करल: | तरु: मुचकुन्दश्च | ५५-५, ६ |
| निधुवनं | सुरतं | ५५-७ |
| दर्दरीकं | दाडिमं | ५५-८ |
| पुण्ड्रेक्षु: | पुण्ड्र: (पाण्डुवर्ण:) इक्षु: | ५५-८ |
| पिट्ठा: | चिटा: | ५५-८ |

१. उक्तं च—ताल: कालक्रियामानं लय: साम्यमुदाहृतम् ॥ ३ ॥

| शब्द — अर्थ | पृष्ठ-पंक्ति |
|---|---|
| मृद्वीका—द्राक्षा | ५६-१ |
| भासत्—चन्दनं ? (सं० टी० भास्वरं मुखं) | ५६-३ |
| बिब्बोकिनी—विलासिनी | ५६-३ |
| यावक:—अलक्तक: ( लाक्षारस: ) | ५६-३ |
| वृक्षौषधिवनस्पतिलताभि:—वृक्षाश्च-पुष्पफलसहिता: आम्रादितरव:, औषधयश्च—फलपाकान्ता: कदलीवृक्षादय:, वनस्पतयश्च—फलिनो वृक्षा:, लताश्च वल्ल्यस्तास्तथोक्ताभि:[1] | ५६-५ |
| मिथ:—परस्परं | ५६-५ |
| वैभ्र्यं—शुक्लता | ५६-६ |
| ललामकर्म—तिलकरचना | ५६-६ |
| तापिच्छं—पुष्पजाति: ( सं० टी० तु तमालवृक्ष: ) | ५६-७ |
| चिकुरा:—केशा: | ५६-७ |
| प्रियाल:—तरु: | ५६-८ |
| किलकिञ्चितं—विलसितं | ५७-३ |
| सुन्दरी—स्वाधीनभर्तृका[2] | ५७-३ |
| उद्यानस्य—उभयलिङ्गत्वादुक्तानि पुंनपुंसकलिङ्गान्युपमानानि सुघटान्येव | ५७-८ |
| महासत्त्व:—जगत्त्रयं | ५७-६ |
| प्रदेश:—भूमि: | ५७-७ |
| निदेशभूमि – आज्ञाविषयं (आदेशस्थानं) | ५७-५ |
| बोधाधिपति:—आत्मा | ५८-३ |
| प्रकृति:—करणममात्यादिश्च | ५८-३ |
| अलक्ष्यजन्मा—हर: | ५८-५,६ |
| हृषीकाणि—इन्द्रियाणि | ५९-१ |
| मृगायते—एणायते | ५९-५ |
| तनुच्छद:—कवच: | ६०-१ |
| बर्हिरथ:—अग्नि: | ६०-२ |
| पारद:—पारदरस: | ६०-२ |
| निषद्या—अवस्थानं | ६१-४ |
| अजिह्म:—उग्र: | ६१-५ |
| सकृत्प्रसू:—काक: | ६१-८ |
| विश्वकद्रुभि:—श्वभि: | ६१-९ |
| कन्दलानि – कपालानि | ६२-६ |
| प्रमथनाथ:—हर: | ६२-६ |
| शिरोजसार:—कच: | ६२-७ |
| नर्दन्ति—ध्वनन्ति | ६३-१ |
| संस्थितवतां—मृतानाम् | ६३-१ |
| वशिक:—शून्य: | ६३-४ |
| सोद्धवा:—सगर्वा: | ६३-८ |
| इन्दिन्दिरा:—भ्रमरा: | ६४-१ |
| गन्धवाहा—नासा | ६४-८ |
| श्याव:—कर्दमवर्ण: | ६४-११ |
| पुष्पफलं—कूष्माण्डं | ६५-३ |
| जरण्डं—जीर्णम् | ६६-३ |
| फेला—भुक्तोज्झितमन्नम् | ६७-१ |
| शिवशातकुम्भ:—मोक्ष: | ६९-६ |
| वर्षधरा:—षण्ढा: | ६९-७ |
| क्षुपा:—क्षुद्रतरव: | ७०-१ |
| लयनं—कपाट: ( सं० टी० तु शिलोत्कीर्णगृहम् ) | ७०-२ |
| उशीरं—शयनासने | ७०-२ |
| द्वयातिग: कर्मन्दी च—रजस्तमोभ्यां विनिर्मुक्त: | ७०-२,३ |
| त्रिविधस्य—प्रारंभमानघटमाननिष्पन्नयोगैर्भेदस्य ( सं० टी० तु आचार्योपाध्यायसर्वसाधुलक्षणत्रिप्रकारस्य ) | ७०-२ |
| अहर्दलं—मध्याह्नसमयं | ७०-४ |
| विष्वाण:—भोजनं | ७०-५ |
| नन्दिनी—उज्जयिनी | ७०-६ |
| तत्रैव—राजपुरे | ७१-३ |
| उपसंगृह्य—वन्दित्वा | ७१-४ |
| नयौ—द्रव्यार्थिकपर्यायार्थिकौ | ७१-५ |
| प्रमाणे—प्रत्यक्षपरोक्षे | ७१-५ |
| शुभध्याने—धर्मशुक्ले | ७१-६ |
| प्ररोह:—अङ्कुर: | ७१-७ |

१. देखिए—यशस्तिलक पृ० ५६ की टिप्पणी।

२. तदुक्तं—सुरताभिरसैर्बद्धो यस्या: पार्श्वगतप्रिय:। सामोदगुणसम्पन्ना भवेत्स्वाधीनभर्तृका ॥ १ ॥

